गाश्च ते रक्षतो विष्णो वनानि परिधावतः।
वनमालापरिक्षिप्तं धन्या द्रक्ष्यन्ति ते वपुः॥ ४३

विष्णौ पद्मपलाशाक्षे गोपालवसतिं गते।
बाले त्वयि महाबाहो लोको बालत्वमेष्यति॥ ४४

त्वद्भक्ताः पुण्डरीकाक्ष तव चित्तवशानुगाः।
गोषु गोपा भविष्यन्ति सहायाः सततं तव॥ ४५

वने चारयतो गाश्च गोष्ठेषु परिधावतः।
मज्जतो यमुनायां च रतिं प्राप्स्यन्ति ते त्वयि॥ ४६

जीवितं वसुदेवस्य भविष्यति सुजीवितम्।
यस्त्वया तात इत्युक्तः स पुत्र इति वक्ष्यति॥ ४७

अथवा कस्य पुत्रत्वं गच्छेथाः कश्यपादृते।
का च धारयितुं शक्ता त्वां विष्णो अदितिं विना॥ ४८

योगेनात्मसमुत्थेन गच्छ त्वं विजयाय वै।
वयमप्यालयान् स्वान् स्वान् गच्छामो मधुसूदन॥ ४९

*वैशम्पायन उवाच*

स देवानभ्यनुज्ञाय विविक्ते त्रिदिवालये।
जगाम विष्णुः स्वं देशं क्षीरोदस्योत्तरां दिशम्॥ ५०

तत्र वै पार्वती नाम गुहा मेरोः सुदुर्गमा।
त्रिभिस्तस्यैव विक्रान्तैर्नित्यं पर्वसु पूजिता॥ ५१

पुराणं तत्र विन्यस्य देहं हरिरुदारधीः।
आत्मानं योजयामास वसुदेवगृहे प्रभुः॥ ५२

'विष्णो! वहाँ गौओंकी रक्षा करते हुए जब आप वन-वनमें दौड़ते फिरेंगे, उस समय आपके वनमालाविभूषित मनोहर रूपका जो लोग दर्शन करेंगे, वे धन्य हो जायँगे॥ ४३॥ महाबाहो! विकसित कमलदलके समान नेत्रवाले आप सर्वव्यापी परमेश्वर जब ग्वालबालके रूपमें व्रजमें निवास करेंगे, उस समय सब लोग आपके बालरूपकी झाँकी करके स्वयं भी बालक बन जायँगे (बाललीलाके रसास्वादनमें मग्न हो जायँगे)॥ ४४॥ कमलनयन! आपके चित्तके अनुकूल चलनेवाले आपके भक्तजन वहाँ गौओंकी सेवाके लिये गोप बनकर प्रकट होंगे और सदा आपके साथ-साथ रहेंगे॥ ४५॥ जब आप वनमें गौएँ चराते होंगे, व्रजमें इधर-उधर दौड़ते होंगे तथा यमुनाजीके जलमें गोते लगाते होंगे, उन सभी अवसरोंपर आपका दर्शन करके वे भक्तजन आपमें उत्तरोत्तर अनुराग प्राप्त करेंगे॥ ४६॥ वसुदेवका जीवन वास्तवमें उत्तम जीवन होगा, जो आपके द्वारा 'तात' कहकर पुकारे जानेपर आपसे पुत्र (बेटा) कहकर बोलेंगे॥ ४७॥ विष्णो! अथवा आप कश्यपके सिवा दूसरे किसके पुत्र होंगे? देवी अदितिके बिना दूसरी कौन-सी स्त्री आपको गर्भमें धारण कर सकेगी॥ ४८॥ मधुसूदन! आप अपने स्वाभाविक योगबलसे असुरोंपर विजय पानेके लिये यहाँसे प्रस्थान कीजिये और अब हमलोग भी अपने-अपने निवास-स्थानको जा रहे हैं'॥ ४९॥

**वैशम्पायनजी कहते हैं**—जनमेजय! देवलोकके उस पुण्य प्रदेशमें बैठे हुए भगवान् विष्णु देवताओंको जानेकी आज्ञा देकर क्षीरसागरसे उत्तर दिशामें स्थित अपने निवासस्थानको चले गये॥ ५०॥ वहाँ मेरुपर्वतकी पार्वती नामसे प्रसिद्ध एक अत्यन्त दुर्गम गुफा है, जो भगवान् विष्णुके तीन चरण-चिह्नोंसे उपलक्षित होती है; इसीलिये पर्वके अवसरोंपर सदा उसकी पूजा की जाती है॥ ५१॥ उदारबुद्धिवाले भगवान् श्रीहरिने अपने पुरातन विग्रहको वहीं स्थापित करके अपने-आपको वसुदेवजीके घरमें अवतीर्ण होनेके कार्यमें लगा दिया॥ ५२॥

**इति श्रीमहाभारते खिलभागे हरिवंशे हरिवंशपर्वणि पितामहवाक्ये पञ्चपञ्चाशत्तमोऽध्यायः॥ ५५॥**

*इस प्रकार श्रीमहाभारतके खिलभाग हरिवंशके अन्तर्गत हरिवंशपर्वमें ब्रह्माजीका वचनविषयक पचपनवाँ अध्याय पूरा हुआ॥ ५५॥*

**॥ हरिवंशपर्व सम्पूर्ण ॥**